# बर्नियरकी भारतयात्रा

## (प्रथम खण्ड)

जिसमें

शाहजहां, दारा, शुजा, औरंगजेब, मुराद, जहानआरा और रौशनआरा बेगम; तथा प्रधानतः अनेक युक्तियोंसे औरंगजेबके गद्दीका अधिकार प्राप्त करनेका हाल है।

काशीनिवासी—

बाबू गंगाप्रसाद गुप्त लिखित

और

गंगाप्रसाद अरोड़ा अध्यक्ष कल्पतरु प्रेस काशी द्वारा प्रकाशित।

## काशी

कल्पतरु प्रेस में गंगाप्रसाद अरोड़ा द्वारा मुद्रित।



सितम्बर सं० १९१० ई०

[प्र]बार १००० ] [ मूल्य आठ आना।

# डाक्टर

# बर्नियरकी भारतयात्रा।

अर्थात्

…न् १६५६ ई० से लेकर ६८ ई० तक मुगलराज्यमें की हुई
…र …ञ्च विद्वान्‌की भारतयात्राका वृत्तान्त।

—फ्रैंक्विस बर्नियर एम० डी० (माण्ट पेलीर)

अनुवादक—

**…बू गंगाप्रसाद गुप्त, काशी।**

जिसे

…प्रसाद अरोड़ा अध्यक्ष कल्पतरु प्रेसने अपने
व्ययसे छापकर प्रकाशित किया।

॥ काशी ॥

कल्पतरु प्रेस में गंगाप्रसाद अरोड़ा
द्वारा दूसरी बार मुद्रित।

सन् १९१० ई०

…। अतएव
…श्यक है।
…यर साहब
… करने और
…जान सकेंगे।
…उनकी लिखी
…कि उनकी
…साथ ग्रहण
…देशहितैषी
…, आशा है

# प्रस्तावना ।



हिन्दीभाषामें प्रवास और इतिहास–सम्बन्धी पुस्तकोंका बड़ा अभाव है। यदि सम्पूर्ण हिन्दीसाहित्य भाण्डारकी खोज की जाय तो इन विषयोंकी बहुत थोड़ी पुस्तकें देख पड़ेंगी। अतएव इस अभाव की पूर्त्तिके लिये उद्योग करना अत्यन्त आवश्यक है। वर्त्तमान पुस्तकके द्वारा हमारे पाठकगण फ़्रांक्विस बर्नियर साहब के सन् १६५६ से लेकर १६६८ ई० तक भारतकी यात्रा करने और मुगल-राज्यकी तात्कालिक दशाका बहुत कुछ हाल जान सकेंगे। बर्नियर साहब फ़्रान्स देशके एक प्रसिद्ध डाक्टर थे। उनकी लिखी बातें इतनी सत्य और विश्वनीय समझी जाती हैं कि उनकी यात्रापुस्तकको लोग इतिहास मानकर बड़े आदरके साथ ग्रहण करते हैं। आज हम उसी पुस्तकका अनुवाद हिन्दीके स्वदेशहितैषी और इतिहासप्रेमी पाठकोंकी सेवामें उपस्थित करते हैं। आशा है कि यह अनुवाद गुणज्ञ पाठकोंके आश्रयका पात्र होगा।

काशी
१—१०—०६  निवेदक–गंगाप्रसाद गुप्त।

डॉक्टर

# बर्नियरकी भारतयात्रा ।

( १ )

## महान् मुगल राज्यमें संघटित अन्तिम राजद्रोह इतिहास ।



निया की सैर करनेकी इच्छासे मैं पैलेष्टाइन और ईजिप्ट गया, फिर वहांसे भी आगे बढ़ने की मेरे मनमें अभिलाषा हुई। लाल समुद्रको एक सिरेसे दूसरे सिरे तक देखनेका बिचार होतेही मैं ईजिप्टकी राजधानी कैरोसे जहां एक वर्षसे कुछ अधिक कालतक मैं ठहरा था चल पड़ा—और कारवांकी चालसे बत्तीस घंटेमें स्वेज नगरमें आ पहुंचा । यहांसे मैं एक जहाज पर सवार हुआ। जहाज किनारे किनारे चल रहा था। १७ दिनके बाद मैं जद्दे पहुँचा । जद्देसे मक्का पहुँचनेमें दोपहर लगते हैं। यहा पहुँचना मेरी आसा के विरुद्ध था और उस प्रतिज्ञा के भी [illegible]रुद्ध जो मुझे लाल समुद्र [illegible]की हाकिमीकी ओरसे दी ग[illegible] अतएव लाचर होकर मुझे मुसलमानोंकी उस पवित्र भूमि पर जहाज से उतरना पड़ा जहां कोई ईसाई जबतक कि वह गुलाम न हो पांव रखनेका साहस नहीं कर सकता। यहां कोई पांच सप्ताह ठहर कर मैं एक छोटे जहाज पर सवार हुआ जिसने अरेबिया फेलिक्सके किनारे किनारे चलकर पन्द्रह दिनमें मुझे बाबुलमन्दबकी समुद्रधुनीके पास वाले मुखा नामक बन्दर पर पहुँचा दिया। यहां पहुँचकर मेरा यह इरादा हुआ कि मसोआ और आर्किको टापुओं को देखता हुआ हब्सियोंके राजधानी अथवा इथिओपिया राज्यके

मुख्य नगर गोंडरको जाऊं, परंतु इनमें मुझे यह समाचार मिला कि राज माता के कपट प्रबन्ध के कारण जिस दिनसे गोवासे जासूस पादरी को अपने साथ लाने वाले पार्चुगीज लोग मारे गये अथवा देशसे बाहर कर दिये गये उस दिनसे रोमन केथलिक वालोंका वहां उतरना सलामती की बात नहीं है। और वास्तवमें कुछ समय पूर्व इस राज्यमें प्रवेश करने का प्रयत्न करने के अपराध में एक अभागा कृस्तान साधु सवाकीनमें बध भी किया गया था। मैंने सोचा कि यदि मै आर्मीनियन अथवा ग्रीक जैसा भेष बनाकर चलूंगा तो भय कुछ कम रहेगा और सम्भव है कि बादशाह मेरी योगता और कामोंको देखकर मुझे कुछ जमीन देगा जिसे यदि मैं उन्हे खरीद सकूगा तो गुलाम जोतें बोवें गे। परन्तु साथही यह खटका हुआ कि इस वेषमें मुझे वहां विवाह भी अवश्य ही कर लेना पड़ेगा, जैसे कि एक योरपीय सन्यासीको जिसने अपने को ग्रीकके बादशाहका वैद्य प्रसिद्ध किया था ऐसा करनेके लिये विवस होना पड़ा था। और फिर इस अवस्था में मुझे इस देशके छोड़नेकी आशा एकबारही परित्याग करनी पड़ेगी।



## मुगलबंश

इस तथा अन्य कई कारणोंसे जिनका हाल मैं आ… कहूंगा। मैंने गोंडर जानेका बिचार परित्याग किया और एक जहाज की सवारी ली जो हिन्दुस्थानको जाताथा और बाईस दिनमें बाबुल मन्दबकी समुद्रधुनीके मार्गसे सूरतमें जो मुगलराज्य भारतबर्षकी एक बन्दरगाह है आ पहुँचा। यहा पहुँचकर मुझे मालूम हुआ कि वर्त्तमान बादशाहका नाम शाहजहां है, जो जहांगीरका पुत्र और अकबरकापौत्र है। अकबरका पिता हुमायूं था। शाहजहांके पूर्व-

ी बंशावली देखनसे मालूमहोताहै कि वह तैमूरलंगकी दसवीं
उत्पन्न हुआहै। तैमूरने जिसके पराक्रमकी और विजयी बात
जगत्में विख्यातहै अपनी एक सम्बन्धिनीस्त्री अर्थात् उस बाद-
की इकलौती पुत्रीसे अपना विवाह कियाथा जो उस समय
ारियोंकी मुगल नामक प्रसिद्ध जाति पर राज्य करताथा। परंतु
मुगल शब्द उन सब अन्य देशके निवासियोंके लिये बोला
जाता है जो बर्त्तमानसमयमें भारतवर्षके राजकीय आसनपर बिराज
मानहै। इससे यह न समझ लेना चाहिये कि भरोसे और मान मर्तबे
के पद अथवा सेनाके बड़े बड़े ओहदे केवल मुगलोंहीको दिये जाते
हैं। परदेशियोंमें ईरानी तुर्क और अरब है, उनको भी अच्छे अच्छे
पद प्राप्त होते हैं। जिन लोगोंको आजकल यहां मुगल कहा जाता
है उनकी पहचानके लिये इतना संकेत बहुत है कि उनका रंग गोरा
होता है और वे मुसलमानी धर्मको मानते हैं। योरपके ईसायोंकी
पहचान जिनको यहां फिरंगी कहते हैं यह है कि उनका रंग सफेद
होता है और धर्म्म खृष्टीय। और हिन्दू यह देखकर पहचाने जा
सकते हैं कि रंग उनका गेहुआँ और धर्म्म मूर्त्तिपूजन होता है।

ल मैंने सूरतमें आकर यह भी मालूम किया कि शाहजहांकी उमर
के भी ... सत्तर वर्षके लगभग है और उसके चार पुत्र तथा दो
ग ... अतए कई बर्ष हुए उसने अपने चारों पुत्रोंको भारतवर्षके
पर जहाज ... प्रदेशोंका जिनको राज्यका एकएक भाग कहनाचाहिये
...धिकार प्रदान करदिया है। मुझे यह भी बिदित हुआ कि
कुछ अधिक कालसे बादशाह ऐसा बीमार है कि उसके
ी सन्देह है और उसकी ऐसी अवस्था देखकर शाहजादों
तिके लिये मनसूबे बांधने और उद्योग करने आरम्भ कर
समें भाइयोंमें लड़ाई छिड़ी और वह पांच बर्ष तक चली।
की कई प्रधान घटनाएं मैंने स्वयं देखी हैं, उनका इस
करनेका मैं यत्न करूंगा। राज्यके बड़ेबड़े नगर आगरा

और देहली है। वहां जाते समय रास्तेमें लुटेरोंके द्वारा लूटे जा तथा सात सप्ताहकी यात्राके खर्चके कारण मैं तंगीमें आ गया। इससे मुगलराज्यमें मुझे नौकरी करनी पड़ी और आठ वर्ष तक मुगलोंसे मेरा संसर्ग रहा। पहले मैं राज्यका हकीम नियुत हुआ परंतु थोड़ही दिनोंमें भाग्यवशात् दानिशमन्दखां नामक एशिया खंड के एकश्रेष्ट विद्वान्‌का मुझे आश्रय मिला जोपहले मीरबख्शीअथवा घोड़ोंके सरदारके पदपर नियुक्त था परन्तु इस समय मुगल दरबार का सबसे जबर्दस्त और प्रतिष्ठित उमरा हो गया था।

शाजहांके बड़े बेटेका नाम दाराशिकोह, दूसरेका सुलतान शुजा, तीसरेकाऔरंगजेब, चौथेका मुरादबख्श और दोनों पुत्रियोंमें बड़ीका नाम बेगम साहब * और छोटीका रौशनआरा बेगमहै।

इस देशमें राजकुटुम्बके लोगोंका ऐसाही नाम रखनेकी रीति है जो राज्यका बड़प्पन प्रगट करे। इसलिए शाहजहाँकी बेगमका नाम जो अपनी सुन्दता के लिये जगत्प्रसिद्ध थी ताजमहल था। ताजमहलकी दर्शनीय समाधिके सामने जो आगरे में है इजिप्ट वा मिश्रदेशके बड़े बड़े पिरामिड जो संसारके सात अद्भुत स्थानोंमें समझे जाते हैं अनगढ़ पत्थरोंके ढेर और बेढंगे पथरीले ढोकोंके समान मालुम होते हैं। वैसेही जहांगीरकी बेगमका नाम पहले नूरमहल था पश्चात् नूरजहां बेगम हुआ। इसने बहुत दिनोंतक अपने पतिकी उस अवस्थामें जबकि वह सब कामकाज छोड़कर मद्यपान और विलासितामें लिप्त हो गयाथा राज्यको स्वयं सम्हाल लियाथा।

भारतवर्षमें जो ये बड़े बड़े और प्रतिष्टित नाम राजकुटुम्बके लोगों और उमराके रखे जाते हैं और योरपकी भांति स्थान अथवा राज्यअधिकारका परिचय देनेवाले नाम नहीं रखे जाते इसका कारण यह है कि यहां सब जमीन बादशाहकी समझी जाती है। अतएव

योरपकी तरह यहां कोई अर्ल मार्क्विस अथवाड्यूक नहीं हो सकता क्योंकि दरबारियोंको जो कुछ भूमि आदि दी जाती है वह केवल पेन्शनकी भांति और उनके निर्वाहके लिये, और जो कुछ उनको दिया जाता है उसको बढाना घटाना या उसे वापस कर लेना बादशाहकी इच्छापर निर्भर रहता है। अतएव यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है कि राज्यके उमरा ऐसी प्रातिष्ठित पदवियोंसे भूषित किये जाते हैं,जैसे कोई राजन्दाजखां, कोई सर्फकुनखां, कोईबर्कन्दाजखां, कोई दियानतखां या दानिसमन्दखां या फाजिलखां, इत्यादि।

**दाराशिकोह**—दारामें अच्छे गुणोंकी कमी नहींथी। वह मिष्ठाभाषी, हाजिर जवाब, नम्र और अत्यन्त उदार पुरुषथा। परंतु अपनेको वह बहुत बुद्धिमान और समझदार समझता था और उसको इस बात का घमंड था कि अपने बुद्धिबल और प्रयत्नसे वह हर कामका बन्दोबस्त कर सकता है। वह यह भी समझताकि जगत् में ऐसा कोई व्यक्ति नहीं जो उसको किसी बात की शिक्षा दे सके! जोलोग डरते डरते उसे कुछ सलाह देनेका साहस कर बैठते उनके साथ वह बहुत बुरा बरताव करता। इस कारण उसके सच्चे शुभ चिन्तक भी उसके भाइयोंके यत्नों और चालोंसे उस सूचित न कर सकते। वह डराने और धमकाने में बड़ा निपुण था। यहां तक कि बड़े बड़े उमरा को बुरा भला कहने और उनका अपमान कर डालने में भी वह संकोच न करता। परन्तु सौभाग्यकी बात यह थी कि उसका क्रोध शीघ्रही शान्त हो जाता। दाराका जन्म मुसलमान जातिमें हुआ था इसलिये वह इस धर्मकी रीति नीतिके अनुसार चलता और लोगोंके दिखावमें ऐसा रहता कि मानों वह इस धर्मपर बहुत आस्था रखता है, परन्तु वास्तवमें हिन्दुओंके साथ वह हिन्दू बन जाता और ईसाइयोंके साथ ईसाई। बहुतसे हिन्दू पंडित सदा उसे घेरे रहते और पुरस्कारमें उससे बहुत द्रव्य पाते। ऐसा भी

कहा जाता है कि इन्हीं लोगोंकी संगतिके कारण मुसलमानी धर्मके प्रति उसका विश्वास कम होगया था। इस सम्बन्धमें आगे चलकर हिन्दुओंके धर्मके विषयमें लिखते समय मैं कुछ विस्तारके साथ लिखूंगा। कुछ कालतक उसने बुजी नामक एक पादरीकी शिक्षायें बड़े ध्यानसे सुनी थी और उस शिक्षाकी सत्यता पर उसे कुछ कुछ विश्वास भी उत्पन्न होने लगा था। इतना होने पर भी लोग ऐसा कहते हैं कि असलमें दारा नास्तिक था और ये दिखाऊ बातें केवल कौतुक और मनोविनोद के लिये था। कुछ लोगोंका यह भी कथन है कि वह जो कभी ईसाईपन दिखाता उसका यह कारणहै कि ईसाई लोग जो उसके तोपखानेमें नौकर थे और जिनकी संख्या बहुत थी उसे चाह और हिन्दूपन प्रगट करनेसे उसका यह अभिप्राय था कि जिसमें राज्यके प्रतिष्ठित राजाओ और सरदारोंकी वह प्रीति सम्पादन कर सके, ताकि काम पड़ने पर दोनों जातिके लोग उसकी सहायता करें। परन्तु इन दो तीन धर्मोंकेबीचमें पड़ कर वह न केवल अपनी युक्तियोंमें विफलही हुआ बल्कि अन्तमें उसे अपने प्राणोंसे भी हाथ धोना पड़ा। इस इतिहाससे आगे चलकर पाठकों को मालूम होगाकि औरंगजेबने उसे काफिर अथवा धर्म्मद्रोही और धर्म्म-रहित कहकर ही उसका प्राण लिया।

**सुलतान शुजा**—शाहजहांका दूसरापुत्र सुलतान शुजा बहुत सी बातोंमें अपने बड़ेभाई दारासे मिलता-जुलताथा, परन्तु उसकी अपेक्षा यह अधिक बिनयी और दृढ़ विचारका मनुष्य था। सामान्य चरित्र और बोलचालमें भी यह दारासे बढ़ चढ़ कर था। किसी प्रकारका कपट प्रबंध भी यह बड़ी दक्षतासे कर लेता। गुप्तरूपसेधन देकरबहुतसे रईसोंउमरा और (जोधपुर-नरेश) महाराज यशवन्तसिंह जैसे बड़े बड़े प्रतिष्ठित राजाओंको अपना मित्र बना लेना भी यह खूब जानता था। परंतु इतने गुण होने पर भी शुजा जो आनंद और

विलास एसमेंडुब जाता। जिससमय सुंदरियोंके जमघटमें वहबैठता उस समय नाचरंग गानतान और मद्यपानमें दिनदिन और रात रात भर बीत जाते। ऐसे समय उसका कोई मुसाहिब जो अपनी भलाई चाहता उससे कुछ कहनेका साहस न करता। तरंगमें आकर वह अपने प्रियपात्रोंको उत्तमोतम वस्त्रादि इनाम दे देता और अपने आश्रितोंका वेतनभी घटा या बढ़ा देता। ऐसे रंगतानमें दिन बीतनेके कारण उसके प्रान्तका राज्य सम्बन्धी कारोबार बिगड़ने लगा और प्रजाकी प्रीति उसपरसे दिन पर दिन कम होती गई।

यद्यपि शुजाका पिता और उसके भाई तुर्कोंका धर्म्म मानते (अर्थात् सुन्नी) थे, परन्तु वह स्वयं ईरानियोंके धर्म्मका अनुगामी अथवा शीया) था। मुसलमानी धर्म्ममें बहुतसे भेद है जैसा कि पुस्तक "गुलिस्तां" के रचयिता प्रसिद्ध शेखसादीके एक शेरके भावार्थसे जो आगे दिया जाता है जान पड़ेगा—

"मैं एक घूमने फिरनेवाला शराबी फकीर हूं। मेरा कोईधर्म नहीं है। तौभी मैं बहत्तर जातिमें गिना जाता हूं।

इन बहुतसी जातियोंमें दो मुख्य हैं और इन दोनोंके लोग एक दूसरेके कट्टर शत्रु है। इनमें एक जाति तुर्कोंकी है जिनको ईरानी उसमानका अनुगामी बतलाते है। इस जातिके लोग उसमान को पैगम्बर मुहम्मदका सच्चा और योग्य प्रतिनिधि मानते हैं कहतेहै कि खलीफाअथवा स्वतंत्रधर्माध्यक्ष और कुरानका अर्थ ...ाने तथा धार्मिक वाद विवादका समाधान करनेवाला केवल ...ा। दूसरी जाति ईरानियोंकी है जिनको तुर्क लोग राफ़जी ...ीया और अलीमर्दान अर्थात् धर्मद्रोही और अलीके धर्मको ...ाती कहते हैं। कारण यहकि ईरानियों को इस वातका विश्वास ...ि उत्तराधिकारी और धर्मगुरु होनेका स्वत्व केवल मुहम्मद के ...द अली कोही था।

सुलतान शुजाने जो शीया धर्म ग्रहण किया था इसमें उसकी चतुराई थी। शाहजहां बादशाह के दरबारमें उस समय अधिकतर इसी धर्मके लोग बड़े बड़े पदोंके अधिकारी थे और दरबारमें उनका बड़ा मान था। शुजाकी आशा था कि काम पड़ने पर इन लोगोंसे बहुत कुछ सहायता मिलेगी और लाभ पहुँचेगा।

**औरंगजेब**—तीसरा भाई औरंगजेब यद्यपि दाराके समान शिष्ट और उदार मनका नहीं था तौभी उसकी अपेक्षा अधिक दृढ़ विचारका और ऐसे मनुष्योंके चुननेमें अधिक चतुर था जो उसके कामोंको भक्ति और योग्यताके साथ पूरा कर सकते। उसके इनाम आदि बाँटनेमें यह बिशेषता थी कि बह केवल उन्हीं लोगोंकी खूब इनाम देता जिनको प्रसन्न करना या प्रसन्न रखना उसके लिये अत्यन्त आवश्यक होता। वह अपने भेदको बहुत छिपाकर रखता। धूर्त्तता और कपटता उसमें कूट कूट कर भरी थी। जिस समय वह अपने पिताके दरबारमें जाता उस समय जो भक्ति उसमें जरा भी न होती उसके भी दिखाने का प्रयत्न करता और सांसारिक सुख वैभव को धिक्कार बताता परन्तु भीतरही भीतर भविष्यमें ऊंचा पद पाने का मार्ग तैयार करता जाता। यहांतक कि जब उसे दक्षिणकी सूबेदारी दी गई तबभी उसने बहुतोंसे यही कहा कि "अगर मुझे तर्के दुनियां और दरवेशीकी इजाजत मिलजाती तो मैं जियादा खुश होता, क्योंकि मेरी दिली तमन्ना भी यही था कि बाकी जिन्दगी पारसाई और इबादतही मेंसर्फ करता।अफकारे दुनियावी और उमूर सल्तनत की जिम्मेदारीमें पड़ना मुझे नामरगूब और नापसन्द है।" यद्यपि औरंगजेबका समस्त जीवन धुर्तता और कपटाचरण मेंही बीता तथापि वह ऐसी बुधिमानीके साथ काम करता कि उसके भाई दारा शिकोहको छोड़ दरबारके सभी लोग उसकी चतुराईके समझनेमें धोखा खाते। शाहजहां बादशाहकेऔरंजेबके बिषयमें ऊंचे बिचार

थे, इससे दाराको ईर्षा होती और अपनी मित्र मंडलीमें बैठकर वह कभी कभी कहा करता कि " अपने सब भाइयोंमें मुझे सिर्फ एकही का शुबहा और खौफ है । वह और किसी का नहीं, इन्हीं हजरत दीनदार और नमाजी साहबका । "

**मुरादबख्श**--शाहजहांका सबसे छोटा पुत्र मुरादबख्श बिचार और विवादमें अपने तीनों बड़े भाइयोंसे उतर कर था । जिस तरह हो मौज मारनाही उसका प्रधान उद्देश्य था और शिकार तथा भोजनके लक्षमें उसका अधिक समय बीतता । तौभी वह उदार और सभ्य था । परन्तु उसे इसबातका गर्व था कि वह कोई भेदकी बात रखताही नहीं । छिपी सलाहों और छलबलसे उसे घृणा थी और इस बातको वह लोगों पर प्रकाशित करना चाहता कि वह केवल तलवार और अपने भुजबलका भरोसा रखता है। वास्तवमें मुराद साहसी था। यदि इस साहस और बीरताके साथ साथ उसमेंचतुराई औरबुद्धिमानी भी होती तो यथासम्भव वहअवश्य अपने तीनों भाइयोंसे उन्नत हो जाता और निस्सन्देह हिन्दुस्तानकी बादशाहत प्राप्त करता, जैसा कि आगे चलकर मालूम होगा ।

**बड़ी शाहजादी बेगमसाहब**--बादशाहकी बड़ी बेटी बेगमसाहब अत्यन्त रूपवती प्रसन्नं वदन और अपने पिताकी बहुत ही प्यारी थी । पिताका अपनी पुत्रीके साथ ऐसा सम्बन्ध हो जाने की खबर थी कि जिसपर कभी विश्वास नहीं किया जा सकता । कहते हैं कि मुल्लाओंने यह व्यवस्था दी थी कि बादशाहका उसी वृक्षके फलका आनन्द लेना जिसका उसने स्वयं लगाया है अनुचित और अन्याय नहीं है ! शाजहांको अपनी इस प्यारी पुत्रीपर बेहद विश्वास था । यह भी अपने पिताकी सलामती परखूब ध्यान रखती आर उसकी रक्षा करनेमें यहांतक सावधान रहती कि कोई भोजन जो स्वयं उसके सामनेका वना न होता वह बादशाहके लिये नहीं भेजा जाता । इसलिये बेगम साहबका शाहजहांसे सम्बन्ध रखनेवाली

 

बातोंमें इतना अधिक अधिकार रहना और बादशाहके मिजाजकी बागडोर उसके हाथमें होना तथा राज्यके बड़े और गम्भीर विषयों में भी उसका पूरा दबाव माना जाना कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। बादशाहकी ओरसे मिलनेवाली बंधी हुई वार्षिक रकमोंमेंसे और अपने अधिकारमें सौंपे हुए सहस्त्रों राजकीय कामोंसे तथा चारों ओरसे आने वाली बहुमुल्य भेंटोंसे बेगम साहबने बहुत धन इकट्ठा कर लिया था। दारा अपने कामोंमें सफता प्राप्त करता सुखी होता और बादशाहकी उसपर अधिक प्रीति रहती, इसका यह कारण था कि बेगमसाहब उसके कामोंमें बराबर भाग लेती, उसका हित चाहती और खुल्लमखुल्ला लोगोंपर अपनेको उसका पक्षपात करने वाली प्रगट करती। बेगमसाहबकी कृपा बढ़ानेका दाराभी निरन्तर यत्न करता और यहभी कहा जाता है कि उसने उससे प्रतिज्ञाभीकी थी कि जब मैं बादशाह जो जाऊंगा तब तुरन्त तुझको शादी करने की अनुमति दे दूंगा। किन्तु दाराकी यह प्रतिज्ञा हिन्दुस्तानके बाद शाहोंकी नीतिके विरुद्धथी जिसके अनुसार शाहजादियोंका विवाह बिल्कुल अनुचित माना गया है। इसका पहला कारण तो यही है कि कोई व्यक्ति राजकुटुम्बका सम्बन्धी होनेके योग्य नहीं समझा जाता, दूसरा यह कि इस बातका खटका रहता है कि कहीं शाहजादीका पति किसी समय बलवान होकर राज्यलोभी न बनजाय और राज्य को अपने अधिकारमें कर लेनेका उद्योग न करने लग जाय।

बेगम साहबकी प्रेमसम्बन्धी दो बातें यहांपर लिखकर मैं आशा करता हूं कि इसके पढ़नेवाले मुझपर किसी प्रकारका सन्देह नहीं करेंगे। मैं जो कुछ लिखता हूं वह एतिहासिक है और हिन्दुस्तानकी रीति नीतिका पूरा पूरा विवरण लिखना मेरा मुख्य उद्देश्य है। प्रेमका जैसा भयंकर परिणाम एसियामें होता है वैसा योरपमें नहीं होता। फ्रांसदेशमें ऐसीप्रेम घटनाओंको लोग हँसी और मनोविनोद

का कारण समझते हैं और थोड़े दिनोंमें भूल जाते हैं परन्तु संसारके इस भाग अर्थात् हिन्दुस्तानमें ऐसाही कोई अवसर आ पड़ताहै जब ऐसी बातोंका महा भयानक और दुःखद परिणाम नहीं होता,नहीं तो बहुत बुरी दशा देख पड़ता है।

शाहजादी बेगम साहब महलके अन्दर रहती और दूसरी स्त्रियोंकी तरह उसपर भी पहरा रहता किन्तु इतना होनेपर भी कहते हैं कि किसी छिपी रीतिसे उसके पास एक नवयुवकका आना जाना आरम्भ हो गया जो यद्यपि कोई ऊंचे दर्जेका मनुष्य नहीं था तथापि सुन्दर बहुत था। परन्तु ऐसी बातोंका बेगमकी सहेलियों और बांदियोंसे छिपा रहना सम्भव नहीं था। जब इस बातकी खबर शाहजहांको लगी ( कि उसकी बड़ी बेटी छिपे छिपे किसी युवा पुरुषसे मिलती है ) तब उसने धोखे और कुसमयमें महलमें जाकर इस बातकी जाँच करनेका निश्चय किया। एक दिन बादशाह अकस्मात् ऐसे समय महलमें चला गया और उसके आनेकी खबर इतने पीछे बेगम को मालूम हुई कि अपने प्रेमीके छिपानेका विचार करने तकका उसे अवकास नहीं मिला। लाचार एक पानी गर्म करनेकी बहुत बड़ी देग जो रखी हुई थी उसीमें उसने उस घबराये हुए प्रेमी को लिटा दिया। जिस समय बादशाह अन्दर आया उस समय उसके चेहरेपर क्रोध और आश्चर्यका चिन्ह नहीं था, बल्कि सदा की भांति आकर उसने बेगमसे अनेक प्रकारकी बातें करना आरम्भ किया। कुछ देरके बाद उसने कहा "मालूम होता है तुमने आज हस्ब-मासूल गुस्ले नहीं किया है। हम्माम करना चाहिये।" इतना कहकर उसने ख्वाजःसराओंको देगके नीचे आग बालनेकी आज्ञा दी। फिर जबतक उसे इसबातका निश्चयनहीं होगयाकि वहव्यक्ति ( अर्थात् शाहजादी बेगमका प्रेमी ) जलकर प्राण रहित नहीं होगया तबतक वह वहांसे नहीं हटा।

कुछ दिनोंके बाद शाहजादी एक दूसरे पुरुषके प्रेमजालमें उलझ गई और अन्तमें वह भी ऐसी ही शोकजनक दशाको प्राप्त हुआ। अबकी उसने नजरखां नामक एक ईरानी नवयुवकको जोंकि सुन्दरतामें प्रसिद्ध होनेके अतिरिक्त सुयोग्य बुद्धिमान् साहसी और वीर पुरुष था और जिसको दरबारके सबलोग बहुत मानते थे अपने खानसमाँके पदके लिये पसन्द किया। औरंगजेबका मामू शाइस्तखां इसकी बहुत प्रशंसा करता यहांतककि एकदिनभरे दरबारमें उसने यह प्रस्ताव कर डाला कि "यह ईरानी शख्स इस काबिल है कि बेगमसाहबकी शादी इससे कर दी जावे। शाहजहांको यह बात बहुत बुरी मालूम हुई। उसे पहलेहीसे कुछ कुछ सन्देह था कि नजरखां और शाहजादीमें परस्पर कुछ अनुचित सम्बन्ध होगया है। अब इस नवीन प्रस्तावको सुनकर वह सन्देह औरभी पक्का होगया फिर तो उसने उस नवयुवकको इस संसारसे बिदा करनेके लिये कोई विशेष उपाय या सोच विचार करनेकी आवश्यकता नहीं समझी, वरन् दरबारे आममें उसे बुलाकर कृपा दिखानेकी रीतिपर अपने हाथसे उसे पानका बीड़ा खानेको दिया। पान लेनेके समय युवकके मनमें किसी प्रकारका खटका वा सन्देह नहीं हुआ क्योंकि इस राज्यमें पान देना बड़े मान और प्रतिष्टाकी बात है। अतएव उसने बीड़ा लेकर मुँहमें रख लिया। इस बातका उसे कुछभी ध्यान नहीं था कि इस हँसमुख बादशाहने धोखेसे उसे बिष दे दिया है बरञ्च यह सोचकर कि अब बादशाहकी कृपादृष्टि होनेसे दिनपर दिन उन्नति होती जायगी वह हर्षपूर्वक पालकीपर सवार होकर अपने घरकी ओर चला, परन्तु बिषका असर बहुत कड़ा होनेके कारण अपने घर पहुँचनेसे पहलेही वह दूसरे घर पहुँच गया।

**रौशनआरा बेगम**--शाहजहांकी छोटीबेटी रौशनआरा बेगम सुन्दरतामें अपनी बड़ी बहिनसे कमथी और बुद्धिमतामें भी

कुछ ऐसी प्रसिद्ध नहीं थी। तौभी वह वैसीही मौजवाली चञ्चला और विलासिनी थी। वह औरंगजेबका बहुत पक्षकरती और बेगम साहब तथादारासेखुलेआम ईर्षारखती। कदाचित् इसीकारणसे वह बहुत धन इकट्ठा नहीं करसकी और राज्य सम्बन्धी कामोंमें भी उसका बहुत कम अधिकार रहा। परन्तु फिर भी महलमें रहने और धोखेबाजी तथा चतुराईमें निपुण होनेके कारणवह बराबर आवश्यक बातोंकी सूचना जासूसोंके द्वारा औरंगजेबके पास पहुँचाती रहती।

**भाइयोंका राज्यलोभ**-लड़ाईसे कईबर्ष पहले शाहजहांका चित्त अपने उपद्रवी स्वभावके पुत्रोंसे दुःखित औरभयभीत हो गया था। यद्यपि उसके चारों पुत्र ब्याहे हुए और बालिग थे तौभी वे आपसमें बन्धुभाव नहीं रखते थे वरन् राज्यके लोभसे एक दूसरे के कट्टर शत्रु हो रहेथे यहांतक कि दरबारमें शाहजादोंके भिन्न भिन्न पक्षपातियोंके भी भिन्न भिन्न दल होगये थे। शाहजहां स्वयं अपने प्राणोंके भयसे सदा कांपा करता और भविष्यमें आनेवाली आपत्ति योंकी चिन्तामें डूबा रहता। उसने अपने पुत्रोंको ग्वालियरके सुदृढ़ और दुर्भेद्य पहाड़ी किलेमेंजहां स्वच्छ जल और रसद आदिकी कमी नहीं थी और जिसमें पहले भी अनेक बार राजकुटुम्बके लोग नजर बन्द रखे जा चुके थे प्रसन्नतापूर्वक कैद कर दिया होता, परन्तु सोच बिचार कर अन्तमें उसने इस बातको अपने मनमें मान लिया कि वास्तवमें अब वे इतने सबल होगये हैं किउनकेसाथ ऐसा बरताव नहीं किया जा सकता। बादशाहको निरन्तर इस बातका भय लगा रहता है कि यदि ये परस्परलड़े गये तो यातो अपने लियेअलग अलग स्वतन्त्र राज्य स्थापित कर लेंगे—या राजधानी मेंही मार काट मचाकर उसे एक घोर संग्रामकी रंगभूमि बना डालेंगे। अतएव इन भविष्यमें आनेवाली आपत्तियों और दुःखोंसे बचनेके लिये उसने

अपने पुत्रोंको चार सुदूर प्रदेशोंका अधिकारी बनाना निश्चितकिया। निदान अपने विचारके अनुसार शुजाको बंगाले, औरंगजेबको दाक्षिण, मुरादको गुजरात और दाराको मुलतान एवं काबुलका हाकिम बनाया। सुलतान शुजा, औरंगजेब और मुरादबख्श तुरन्त अपने अपने प्रान्तको चले गये और वहां जाकर उन्होंने स्वतन्त्र नरेशोंकी भांति रहना आरम्भ किया। इस प्रकार उनकी राज्य-लोलुपता शान्त हुई। वे राज्यकी आमदनी स्वयं अपने कामोंमें खर्च करने और देशियों तथा विदेशियों पर रोब रखनेके बहाने बड़ी बड़ी सेनाएँ इकठ्ठी करने लगे। परन्तु दाराने जो अपने सब भाइयोंमें बड़ा था और जिसे इस बातकी आशा थी कि शाहजहांकेबाद गद्दी का अधिकार मुझीको मिलेगा अपने पिताका दरबार नहीं छोड़ा। शाहजहांनेभी उसेराज्य-सम्बन्धी कामोंमें अनेक अधिकार प्रदानकर तथा दरबारमें अपने सिंहासनके पासही एक दूसरे नीचे सिंहासन पर बैठनेकी अनुमति देकर उसकी आशाओंको उत्तेजना दी। जिस समय दरबार लगता और पिता पुत्र दोनों अपने अपने आसन पर बिराजमान होते उस समय ऐसा जान पड़ता कि मानों दो दो नरेश एकही राज्यका शासन कर रहे हैं। इन बातोंसे यद्यपि प्रगटमें यही मालूम होता है कि स्वयं बादशाह दाराकी आशाओंको पुष्ट करता परन्तु इस बातका पूरा प्रमाण तैयार है कि यद्यपि दाराअपने पिताको बहुत चाहता और उसका अदब मानता किन्तु बादशाह उसके प्रति अपने मनमें कपट रखता। उसे सदा बिषदिये जानेकी चिन्ता लगी रहती और ऐसा कहा जाता है कि औरंगजेबसे जिसके विषयमें उसके बिचार ऐसे ऊंचे थे कि यह लड़का राज्य-शासनके लिये बहुत ही योग्य और उपयुक्त है वह छिपे छिपे पत्र व्यवहार भी किया करता।

इस इतिहासकी उन बातोंको अच्छी तरह समझानेके लिये जो आगे आनेवाली है मैंने शाहजहां और उसके पुत्रोंका संक्षिप्त वृत्तान्त

भूमिकाकी भांति लिखदेना आवश्यक समझा, उसी प्रकार उसकी दोनों पुत्रियोंका भी कुछ हाल दे देना उचितही हुआ; क्योंकि ये दोनों भी इन भयंकर घटनाओंसे बहुत बड़ा सम्बन्ध रखती हैं। कदाचित् लोग इस बातको न जानते हों और अपनी अज्ञानताके कारण उनकी निन्दा और उनके विषयमें शंकाएँ करते हों परन्तु हिन्दुस्तान कुस्तुनतुनियां और एसियाके अन्यान्य देशोंकी बहुत बड़ी बड़ी घटनाएँ प्रायः औरतों हीके द्वारा हो जाया करती है।

भाइयोंमें संग्राम आरम्भ होनेसे पहले औरंगजेब शाह गोलकुंडा और उसके मंत्री मीरजुमलासे सम्बन्ध रखनेवाली जो घटनाएँ हुई उनका कुछ हाल यहां पर लिख देनेसे आशा है कि इस पुस्तकका आगेका वृत्तान्त समझनेमें पाठकोंको अधिक सुभीता जान पड़ेगा और यह भी मालूम हो जावेगा कि शाहजहांके बाद हिन्दुस्तानका बादशाह होनेवाला तथा इस इतिहासकका नायक औरंगजेब कैसा था और उसकी युक्ति तथा रीति नीति किस ढंगकी थी। मीरजुमला ने जिस भांति शाहजहांके तीसरे पुत्र औरंगजेबकी क्षमता और सर्वोपरिताका पाया जमाया उसका विवरण यों है—

**मीर जुमला**--जिस समय औरंगजेबको दाक्षिणकी सूबेदारी दी गई थी उस समय मीरजुमला नामक एक व्यक्ति शाह गोलकुण्डाका मंत्री और उसकी सारी सेनाका प्रधान अध्यक्ष था। मीरजुमलाका जन्म ईरान देशमें हुआ था और भारतवर्षमें आकर उसने बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त की थी। यह व्यक्ति उच्च कुलका न होने पर भी बुद्धिमान बहुत था। वह पूर्ण योद्धा और कामकाजमें विशेष निपुण था। उसके पास बहुत धन था, परन्तु यह धन उसने केवल गोलकुण्डा-नरेशका मन्त्री होनेके कारणसे नहीं इकट्ठा कर लिया था वरञ्च देश देशान्तरोंमें व्यापारकी फैलावट तथा हीरेकी खानोंके ठेकोंसे भी जो दूसरोंके नामोंसे ले रखे गये थे पैदा किया था। इन

खानोंकी खुदाई निरंतर इतने परिश्रमसे होती और उनसे इतनी अधिकताके साथ हीरे निकलते कि उनकी गिनती न की जा सकती। उनकी गणनाके लिये उसने यह नियम जारी कर रखा था कि हीरोंसे भरे बड़े बड़े टाटके बोरे गिनलिये जायाकरते थे। उसकी राजनैतिक शक्ति भी बड़ी प्रबल थी, जैसा कि इस बातसे मालूम होगा कि गोलकुण्डा-नरेशका प्रधान सेनाध्यक्ष होनेके सिवा उसने खास अपने लिये अपने खर्चसे एक बहुत बड़ी सेना मय एक तोपखानेके जिसमें प्रायः ईसाई नौकर थे नियुक्त कर रखी थी। यहां पर यह भी कह देना आवश्यक ज्ञान पड़ता है कि कर्नाटक पर अधिकार करनेके बहाने उसने वहांके सब प्राचीन देवमन्दिरोंको लूट लिया और इस प्रकार अपनी सम्पत्तिको बहुत ऊँचे दर्जेको पहुँचा दिया था।

मीरजुलाको गोलकुण्डाका राजा अपने पाससे दूर कर देने अथवा मारडालनेका अवसर ढूँढ रहाथा। उसे स्वाभाविक रीतिसेही वजीरको देखकर डाह होती और एक आज्ञाकारी नौकर न समझकर वह उसे अपना भयंकर शत्रु समझता। इतना होने पर भी वजीरके शुभचिन्तकों और मित्रोंके डरसे जो सदा दरबारमें वर्त्तमान रहते वह अपना इरादा बहुत छिपाकर रखता। गोलकुण्डा-नरेशकी माकी उमर अधिक होगई थी तौभी अबतक वह बहुत सुन्दर थी। बादशाहको कहींसे खबर मिली कि वजीर और उसकी मामें कुछ अनुचित सम्बंध पैदा हो गया है। इतना सुनतेही जो बात बहुत दिनोंसे उसके हृदयमें छिपी थी वह सहसा फूट पड़ी, उसने ठान लिया कि इस जबर्दस्त शत्रुको इस अपराधके लिये अवश्य दण्डदेना चाहिये।

इस समय वजीर कर्नाटकमें था परन्तु दरबारमें बड़े बड़े पदों पर उसके साथ उसकी स्त्रीके सम्बंधियों और मित्रोंके नियुक्त होने के कारण इन आनेवाली आपत्तियोंकी खबर तुरन्त उसके कानोंतक पहुँच गई। इस धूर्त्त वजीरने पहली कारखाई तो यहकी कि अपने

एकमात्र बेटे मुहम्मद अमीरखांको जो उस समय गोलकुण्डामें था लिखा कि "जिस हीले और बहानेसे मुमकिन हो इस मुहिममें अपने शरीक होनेकी जरूरत शदीद जाहिर करके तुम फौरन मेरे पास चले आओ।" परन्तु जब उसका पुत्र शाही चौकीदारोंके पहरेसे बचकर निकल न आसका तब उसने एक दूसरी चाल चली। उसकी यह चाल ऐसी प्रबल थी कि जिसने गोलकुण्डा-नरेशको एकबार ही बर्बादीके किनारे पर पहुँचा दिया। सच है, जो बादशाह अपना भेद छिपा कर नहीं रख सकता वह अपने राज्यकी रक्षा करनेमें समर्थ नहीं हो सकता। वजीरकी दूसरी चाल यह थी कि उसने औरंगजेबको जो दक्षिणकी राजधानी दौलताबादमें था नीचे लिखे अनुसार एक पत्र लिखा—




"साहब आलम,

"मैंने शाह गोलकुण्डा की वह बड़ी बड़ी खिदमतें की हैं कि जिनको तमाम जमाना जानता है और जिनके लिये उसे मेरा बहुतही ममनून होना चाहिये। मगर इतने पर भी वह मेरी और मेरे खान्दानकी बर्बादीकी फिक्रमें है। इसलिये मैं आपकी पनाह लेना और आपके हुजूरमें हाजिर होना चाहता हूं और इस दरख्वास्तकी कुबूलियतके शुक्रानेमें जिसकी पिजीराईकी आपकी जानिबसे कामिल उम्मीद है एक मनसूबा अर्ज करता हूं जिसके जरियेसे आप ब आसानी बाद-

शाह मजकूरको गिरफ्तार करके उसके मुल्क पर कब्जा कर सकेंगे। आप मेरे वादेकी सचाई पर एतबार और भरोसा फर्मायें। इन्शा अल्लाह यह मुहिम न तो कुछ मुश्किलही होगा न कुछ खतरनाक ही। यानी आप पांच हजार चीदा सवारोंके साथ बहुत जल्द और बिला तवक्कुफ कूच करते हुए गोल-कुण्डाकी तरफ चले आवें जिसमें सिर्फ सोलह दिन लगेंगे और यह मशहूर करदें कि शाहजहांका सफीर शाह गोलकुण्डासे बाज जरूरी मुआमिलातमें गुफ्तगू करनेको भागनगर जाता है और यह फौज उसकी अर्दलीमें है। चूंकि वह दबीर जिसकी मार्फत हमेशा उसे उमूरकी इत्तला बाद-शाहको हुआ करती है मेरा करीबी रिश्तेदार है और उसपर मुझे कामिल भरोसा है इसलिये मैं वादा करता हूं कि एक ऐसा हुक्म जारी हो जायगा जिसकी वजहसे बगैर पैदा होने किसी शक व शुबहाके आप भागनगर के दरवारजे तक पहुंच जायँगे और गोलकुंडवाले आपको सफीरके सिवा [कोई दूसरा शख्स नहीं समझेंगे। पस जब बादशाह मामूलके मुवाफिक फर्मान के इस्तकबालके लिये जो सफीर के पास हुआ करता है आवे तो आप उसे बआसानी पकड़कर जो कुछ मुनासिब जाने उसकी निस्बत तजवीज कर सकते हैं। माहजा इस मुहिमका कुल खर्चा मैं आपको दूंगा और इसके एखतताम तक पचास हजार रुपये रोज देता रहूंगा।

न्याजमन्द—मीरजुमला।"

**गोलकुण्डा**—औरंगजेब जो सदा ऐसे विचारों में लगा रहता मीरजुमलाकी प्रार्थनाके अनुसार तुरन्त तैयारी करके गोल-कुण्डाकी ओर चल खड़ा हुआ और इस ढंगसे चला कि भागनगर पहुँचने तक किसीको भी यह सन्देह नहीं हुआ कि यह बहुत बड़ी

सेना शाहजहांके सफीर वा एलचीकी नहीं है। यहां तक कि बाद-शाह उस नियमके अनुसार जिसका बरताव ऐसे समयों पर किया जाता है उस नकली एलचीकी अगवानीके लिये आया। परन्तु इसी बीचमें जब कि वह निःशंक मनसे अपने विश्वासघाती शत्रुकी ओर जा रहा था और सम्भव था कि १०—१२ जार्जियन गुलाम जो पहलेहीसे इस कामके लिये नियुक्त थे उसे पकड़ लेते कि इतनेमें एक उमरा जो इस कपट-प्रबन्धमें शामिल था मनमें पश्चात्ताप और दया आ जानेसे एक दम चिल्ला उठा—"जहांपनाह झटपट निकल जायँ वर्ना फँस जावेंगे। यह औरंगजेब है, एलची नहीं।" इस अव-सर पर बादशाहके चित्तमें इतनी घबराहट और हैरानी आई होगी उसका कहनाही क्या! वह वहांसे भागा और जो घोड़ा उसे पहले मिला उसी पर सवार होकर भागनगरसे तीन मीलके अन्तर पर गोल-कुण्डा नामके किलेकी ओर बड़ी तेजीके साथ निकल गया।

यद्यपि औरंगजेब अपने आखेट से निराश हुआ तौभी उसने सोचा कि यह डरनेका अवसर नहीं है; निडर भावसे उसके पकड़ने के उपायों और युक्तियोंमें लगा रहना चाहिये। अतएव सबसे पहले उसने यह काम किया कि भागनगरके समस्त महलोंको लूट लिया और सब बहुमूल्य वस्तुओंको अपने अधिकारमें कर लिया, परन्तु महलकी स्त्रियोंको पूर्वी बादशाहोंकी रीतिके अनुसार बड़ी साव-धानीसे उनके बादशाहके पास भेज दिया। इसके बाद उसने बाद-शाहको जो गोलकुण्डेके किलेमें था कैद करनेका विचार किया। यद्यपि तोपोंके न होनेसे वह लाचार था तथापि उसने यह निश्चय किया कि दुर्गको घेर रखना चाहिये, क्योंकि इस दशामें बादशाहको रसद आदिके न पहुँचनेके कारण देरतक बचाव करना कठिन होगा। किन्तु इसी अवस्थामें जबकि वह दुर्गको घेरे पड़ा था और दो महीने बीत चुके थे कि इतने में शाहजहां का यह आज्ञापत्र आया कि तुरन्त

किला छोड़कर अपने सूबेको चले जाओ। इस समय गोलकुण्डाका दुर्ग भोजनके पदार्थ और युद्धकी सामग्री न होनेके कारण अपनी अन्तिम अवस्थाको पहुँच चुका था; परन्तु ऐसा अवसर पाकर भी लाचार होकर औरंगजेबको लौटना पड़ा।

औरंगजेबको बिश्वास था कि दारा और बेगम साहबके आग्रहसेही बादशाहने यह आज्ञा जारी की है, कारण कि वे समझते होंगे कि यदि औरंगजेब गोलकुण्डा-नरेश पर विजय प्राप्त कर लेगा तो बहुतही बलवान् हो जायगा। परन्तु इतना होने पर भी उसने कुछ भी क्रोध न दिखाकर एकदम पिताकी आज्ञा मानली। दुर्गका मुहासरा छोड़ने से पहले चढ़ाई करने में जो व्यय हुआ था उसके बदले में उसने हरजाने की रीति पर गोलकुण्डा-नरेशसे बहुतसा द्रव्य प्राप्त किया। इसके अतिरिक्त उससे उस बातकी प्रतिज्ञा कराई कि जिसमें मीरजुमलाको अपने कुटुम्ब और माल असबाबके सहित राज्यके बाहर हो जानेकी परवानगी दी जाय और भागनगर-राज्यके चाँदीके सिक्कों पर शाहजहां बादशाहके शब्दकी छाप रहे। यह सब हो जानेके बाद राज्यकी बड़ी शाहजादीके साथ उसने अपने ज्येष्ट पुत्र सुलतान महमूद ( मुहम्मद सुलतान ? ) का विवाह किया और बादशाहसे इस बातका बचन भी ले लिया कि उक्त शाहजादा ही अबसे गोलकुण्डा-राज्यका उत्तराधिकारी समझा जायगा। शाहजादी के साथ साथ यौतुकमें उसने रामगढ़का दुर्ग भी मय उसके सब समानों के ले लिया।

औरंगजेब और मीरजुमला बहुत दिनोंतक एक साथ नहीं रहे तथापि उन दोनोंने साहसके बड़े बड़े काम किये। दौलताबादको लौटते समय रास्तेमें ही उन्होंने बीदरके दुर्गका जो बीजापुर-प्रदेशमें एक अत्यन्त दृढ़ स्थान है घेरकर जीत लिया। वहांसे दौलताबादमें आकर वे बड़े मित्रभावसे रहने लगे। इस बीचमें उन्होंने भविष्योन्नति

के अनेक अच्छे अच्छे उपाय किये । औरंगजेब और मीरजुमलाकी मैत्री हिन्दुस्तानके इतिहासमें एक चिरस्मरणीय बात समझी जानेके योग्य है, कारण कि औरंगजेबको जो कुछ बड़प्पन प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा आदि मिली वह इसीके सम्बन्धसे मिली ।

दौलताबाद पहुंचतेही मीरजुमलाने इस ढंगका पत्र-व्यवहार आरम्भ किया कि शाहजहाँ बादशाहकी ओरसे उसके लिये निमंत्रण पर निमन्त्रण आने लगे । अन्तमें वह आगरेको गया और इस आशा से अपने साथ भेटमें देनेकी बहुतसी वस्तुएँ लेता गया कि जिसमें बादशाह उसके उभारनेमें आकर गोलकुंडा और बीजापुर राज्यों तथा पुर्त्तगालोंके साथ युद्ध करने पर उद्यत हो । वह यही अवसर था जब कि उसने कोहेनूर नामक वह अद्वितीय हीरा बादशाहको उपहारमें दिया था जो अपनी सुन्दरता बहुमूल्यता और वृहदाकार के लिये संसार भरमें प्रसिद्ध है । उसने बादशाहको समझाया कि कन्दहारके कंकड़ पत्थरोंकी अपेक्षा जहां आप चढ़ाई करने वाले हैं गोलकुंडा राज्यपर जिसकी खानोंसे बड़े बड़े बहुमूल्य रत्न निकलते हैं अधिकार कर लेनेसे अनेक लाभ हैं । उसने यह भी कहा कि आप को गोलकुण्डा राज्यके प्रति अपनी सैनिक शक्ति उस समय तक बराबर काममें लाना चाहिये जबतक आप समस्त देश कन्याकुमारी तक अपने अधीन न करलें ।

आश्चर्य नहीं कि मीरजुमलाकी बातोंने शाहजहांके चित्त पर बहुत असर किया हो और इसी कारण उसने उसकी राय पसन्द की हो, परन्तु बहुतोंका यह कथन है कि असलमें शाहजहांने दारा की बराबर बढ़ती ही जानेवाली उद्धता व बेअदबीको रोकनेके लिये ही चढ़ाईके निमित्त एक नई सेना नियुक्त की और मीरजुमलाकी सम्मति मान ली ।

अस्तु जो हो, कारण कुछ भी हो परन्तु बादशाहने इस बातका दृढ़ निश्चय कर लिया कि मीरजुमलाकी अध्यक्षतामें एक सेना दक्षिणाकी ओर अवश्य भेजी जाय।

दारासे शाहजहांके रुष्ट होनेका यह कारणथा कि उसने अपनी सर्वोपरिता और गौरव बनानेके लिये छिपे प्रपंच रचनेके उद्योग किये थे बल्कि एक ऐसा काम किया था जिसके कारण शाहजहां उससे बहुतही घृणा और भय करने लगा था। उसके इस अपराध को वह क्षमा नहीं कर सकता था। दाराका वह अपराध यह था कि उसने वजीर सआबुल्लाखांको जिसे शाहजहां एशिया भर में एक प्रवीण और सुयोग्य मन्त्री समझता और जिससे वह इतना स्नेह रखता कि समस्त दरबार के लोग इस बातको खूब जानते मरवा डाला था। मालूम नहीं वह कौनसा अपराधथा जिसके कारण दराने वजीर सआदुल्लाको बध किये जानेके योग्य समझा। कदाचित् उसने यह समझा होगा कि बादशाहकी मृत्यु होजाने पर अपनी शक्तिके कारण यह बात उसके अधिकारमें होगी कि वह जिसे चाहे उसे राज्यासन पर बिठादे अथवा बादशाहका ताज शुजाके सिर पर रख दे जिसका वह पक्षपाती जान पड़ता है। यह भी कहा जाता है कि सआदुल्लाखां हिन्दुस्तानी था अतएव दरबार के इरानियोंको देखकर उसे ईर्षा होती थी। दाराके उसपर क्रुद्ध होनेका यह भी एक कारण हो सकता है, क्योंकि लोगोंने ऐसी गप उड़ा रखी थी कि बादशाहके देहान्तके पश्चात् वह मुगलोंके हाथसे गद्दीका अधिकार छीन लेनेको है। कुछ लोग कहते थे कि वजीर स्वयं अथवा अपने पुत्रको राज्यका अधिकारी बनाना चाहता है और कुछकी यह राय थी कि वह पठानोंको राज्यका स्वामी बनाने के विचारमें है। इस गपकी पुष्टि के लिये यह बात गढ़ी गई थी कि उसकी स्त्री पठानी है और अपने कामोंमें सहायता लेनेके लिये उसने

जुदे जुदे स्थानों में पठान सिपाहियोंकी सेनाएँ नियुक्त कर रखी हैं।

दारा भलीभांति जानता था कि यह बड़ी सेना जो दक्षिणको भेजी जाती है औरंगजेबकी बल बढानेके लियेही जा रही है, अतएव उसने अनेकयुक्तिप्रयुक्ति और वादविवादसे जहांतक उससे बनसका बादशाहके इस बिचारको रोकना चाहा, परन्तु जब उसने देखा कि इस बिचारका रोकना किसी प्रकार सम्भव नहीं है तब उसने नीचे लिखे अनुसार शर्तें उपस्थित की—

१—यहकि औरंगजेब इन बातोंमें किसी प्रकार हस्तक्षेप न करे। २—कि वह दौलताबादसे बाहर न निकले। ३—यह कि उसे जिस प्रदेशका अधिकार प्रदान किया गया है वह उसीके प्रबन्धमें लगा रहे, इस युद्धसे उसका कोई सम्बन्ध न रहे। ४—यह कि सेना की अध्यक्षताका संम्पूर्ण अधिकार केवल मीरजुमलाकेही हाथमें रहे परन्तु वह अपने सब आत्मीय सम्बन्धियों और बालबच्चोंको अपनी विश्वस्तताके लिये शरीर-बन्धककी रीति पर देहलीमें छोड़ जाय।

यह पिछली बात यद्यपि मीरजुमलाको एकदम नापसन्द थी परन्तु शाहजहांने उसे यह समझा कर सन्तुष्ट कर लिया कि यह केवल दाराको प्रसन्न रखने और उसका सन्देह मिटानेके लियेही है, तुम्हारे बालबच्चे बहुत शीघ्र तुमसे जा मिलेंगे। निदान मीर-जुमलाने उस सुन्दर सेनाका अध्यक्ष बनकर दक्षिणकी ओर प्रस्थान किया और विना कुछ बिलम्ब किये वहांसे कूच करके वह बीजापुर प्रदेशमें पहुँच गया। वहां आतेही उसने कल्यानी नामक दुर्गको जो (बीदरसे ३० माल दक्षिणकी ओर) एक बहुतही दृढ स्थान है घेर लिया।

इस समय जब कि देशकी ऐसी दशा थी शाहजहांकी उमरसत्तर बर्षके पार हो चुकी थी और वह ऐसी बीमारीमें फँस गयाथा जिस-की अवस्थाका बर्णन करना उचित नहीं है। इतनाही कहना बहुत

होगा कि ऐसे वृद्धको ऐसे खटपटमें पड़ना कदापि योग्य नहीं था, वरन् बची हुई शारीरिक शक्तिको नष्ट न करके सावधानीके साथ उसकी रक्षा करना उचित था।

**भाइयोंमें युद्ध**--बादशाहकी इस बीमारीके कारण राज्य भरमें बिशेष भय और घबराहट फैलगई। दाराने राज्यके प्रधान नगर देहली और आगरेमें बड़ी बड़ी सेनाएँ इकट्ठी की। बंगालेमें शुजाने भी ऐसीही तैयारीयाँ आरम्भ की। उधर दक्षिण और गुजरातमें औरंगजेब तथा मुरादबख्शने भी समर-सज्जासे इस भांति अपनेको सज्जित किया जिससे उनके विचार साफ प्रगट होते थे। चारों भाइयोंने हर ओरसे अपने मित्रों और सहायकोंको बुला बुलाकर एकत्रित किया, इधर उधर पत्र भेजे, बड़ी बड़ी प्रतिज्ञाएँकी और भांति भांतिकी युक्तियां और उपाय करने आरम्भ किये। यद्यपि दाराने उनमेंसे कुछपत्र पकड़कर पिताको दिखाये, अपने भाइयों की खूब निन्दाकी और (उसकी बहन) बेगम साहबने भी अवसर देखकर बहुत लगाव बुझाव किया, परन्तु बादसाहको दारापर जरा भी विश्वास नहीं हुआ, यहांतक कि उसकी ओरसे उसे इस बातका पूरा सन्देह था कि वह उसे बिष दिलवानेकी चेष्टा कर रहा है और इस कारण वह खाने पीनेके समय बहुत सचेत और सावधान रहता था, बल्कि यह भी कहा जाता है कि उसने औरंगजेबसेभी कुछपत्र व्यवहार किया था जिसका समाचार पा और क्रोधमें आकर दाराने पिताको बहुत धमकाया भी था। इस बीचमें बादसाहकी बीमारी इतनी बढ़ी कि उसके मरनेकी खबर उड़ गई और सारे दरबारमें उथल पुथल मचगया, आगरेके निवासियोंमें इतना भय समाया कि कई दिनतक बाजारोंमें हड़तालरही, चारों राजकुमारोंने खुलेआम यह बात प्रगट करदी कि अब केवल तलवार हमलोगोंकी इच्छाओं कानिर्णय करेगी। वास्तवमें अब उनको उनके इस इरादेसे रोकना

बहुतही कठिन था; क्योंकि जीतकी दशामें तो राज्य पानेकी आशा थी और हारकी अवस्थामें प्राणोंका नाश होना निश्चितथा। अब केवल दोही बातें थीं;यातो मृत्यु या राज्यलाभ। जिस भांति शाहजहांने अपने भाइयोंके रक्तसे हाथ भरकर राज्यका अधिकार प्राप्त किया था उसी भांति इनको भी पूरा पूरा विश्वासथा कि यदि हम भी अपनी आशाओंमें सफल होंगे तो हमारे विजयी और शक्तिमान् शत्रु ( भाई ) डाहके मारे हमको मरवा डालेंगे।

निदान सबसे पहले सुलतान शुजाने जिसने कुछ तो अपने प्रान्त के राजाओंको बर्बाद करके और कुछ और लोगोंको लूट खसोटके अपनेको विशेष धनवान् बना लिया था एक बड़ी सेना एकत्रित की और बड़ी शीघ्रताके साथ आगरेकी ओर वह चल खड़ा हुआ। शुजा को दरबारके ईरानी उमराका भी जिनका धर्म्म वह स्वयं मानता था बहुत कुछ भरोसा था। उसने यहबात प्रसिद्ध करदी कि 'चूंकि बादशाहको दाराशिकोहने जहर देकर मारडाला है। इसलिये हम इस खूनेनाहक और हरकते नाशाइस्ताका बदला लेंगे और तख्ते-सल्तनत् पर जो खालीहै जुलूस करेंगे।" यद्यपि शाहजहांने दाराके आग्रहसे बहुत शीघ्र उस सम्बादका जो उसकी मृत्युके सम्बन्धमें फैलगया था खण्डन किया और स्पष्ट शब्दोंमें यह लिखकर कि दवासे मैं अच्छा होता जाता हूँ उसे अपने प्रान्तको लौट जानेकी आज्ञादी तथापि वह बराबर आगरेकी ओर बढ़ताही चला आया और यह बहाना उसने करादिया कि "मुझे बन्दगानेवालाकी सलामतीकी खबरपर यकीन नहीं आता और बिल्फर्ज अगर वे जिन्दा और सलामत हैं तो कदम्बोसी हासिल करने और इर्शाद व अहकामसे सर्फराज होनेकी मुझे बड़ी तमन्नाहै।"

इधर दक्षिणसे औरंगजेबनेभी ऐसेही विज्ञापन प्रगट किये और अपनी सेनाको कूचकी आज्ञा दी। यह भी ठीक उसी समय आगरे की

ओर बढ़ा जिस समय शुजा बंगालेसे चला था। इसे भी दारा और शाहजहांकी ओरसे लौट जानेका आदेश हुआ जिसमें दाराने तो यहांतक लिख दिया कि 'अगर तुम दक्खिनसे हटोगे तो सजा पाओगे।" परन्तु शुजाके भांति इसने भी वही बहाना करके पत्रका उत्तर भेज दिया। औरंगजेबकी आय बहुत अधिक नहीं थी और सेनाभी उसके अधीन औरोंकी अपेक्षा कमथी इसलिये जो काम सामरिक बलसे नहीं हो सकता था उसे उसने बुद्धिबलसे करनेका विचार किया। मुरादबख्श और मीर जुमला ही दो ऐसे व्यक्ति थे जो तुरन्त उसकी चालके जालमें फंस सकते थे। अतएव उसने मुरादको नीचे लिखे अनुसार एकपत्र भेजा,—

“ प्यारे भाई, इस बातकी याद दिलानेकी कोई जरूरत नहीं कि उमूरे सल्तनतकी मेहनत उठाना मेरे असली मिजाज और तबीयत के किसी कदर खिलाफ है। इस वक्त जब कि दारा और शुजा निहायत सरगर्मीसे हुसूल सल्तनतके लिये कोशिश और सई कर रहे हैं मैं सिर्फ फकीराना जिन्दगी बसर करने मे मुतरहित हूं। मगर, प्यारे अजीज अगर्चे सल्तनत के हक हुकूक और दावोंसे मैं बिल्कुल दस्त-बरदार हूं ताहम इस राय और खयालसे आपको मुत्तिला करना वाजिब समझता हूं कि यही नहीं कि दाराशिकोह फरमाँरवाईके अवसाफसे खालीहै बल्कि ला-मजहब और काफिर होनेकी वजहसे बिल्कुल ताज व तख्तके काबिल नहीं। बड़े बड़े उमराए-सल्तनत और अरकाने दौलत सबउससे मुतनफ्फिरहै। अलाहाजलकयास शुजा भी सल्तनतके काबिल नहीं; क्योंकि वह राफजी-मजहब और हिन्दोस्तानका दुश्मनहै। पस इस सूरतमें इस अजीमुश्शान सल्तनतकी फरमाँरवाई लायक सिर्फ आपही हैं। यह सिर्फ मेरी ही राय नहीं है बल्कि पायए-तख्तके तमाम मशीर और अमीर जो आपकी बहादुरी के कायल हैं सब इसमें मुत्तफिकुर-राय और हमजबान होकर

